# आज बहुत खराब दिन था



आज बहुत
खराब दिन था





आज बहुत खराब दिन था.
यह तब शुरू हुआ जब मैंने अपनी
पेंसिल नीचे गिरा दी.
मिस टाइलर ने पूछा, “रोनाल्ड मॉर्गन,
तुम मेज़ के नीचे एक सांप की तरह
क्यों रेंग रहे हो?”
अब सारे बच्चे मुझे स्नेकी बुलाते हैं.

जब मिस टाइलर ने कहा कि कल का
अपना होम वर्क दिखाओ तब मैंने देखा कि
मेरी कॉपी में माँ हस्ताक्षर करना भूल गयी थी.
मैंने स्वयं ही माँ के हस्ताक्षर कर दिए
ताकि वह किसी परेशानी में न पड़ जाए.
लेकिन मिस टाइलर ने कहा, “रोनाल्ड मॉर्गन,
दूसरों के हस्ताक्षर करना अपराध होता है.
और तुम ने अपनी  माँ के नाम के हिज्जे
भी गलत लिखे हैं.”
सब बच्चे हँसने लगे थे.





बाद में जब बिली पढ़ रहा था
-वह सॅटॅलाइट ग्रुप में है-
मुझे भूख लग गई और मेरा पेट
आवाज़ें निकलने लगा.
मैं दबे पाँव अलमारी के पास गया और
बैग से सलामी सैंडविच निकाल कर खाने लगा.
लेकिन मैंने गलत बैग खोल लिया था.
सलामी सैंडविच तो जिमी का लंच था.

“रोनाल्ड मॉर्गन, क्या तुम कुछ खा रहे हो?”
मिस टाइलर ने पूछा.
सब बच्चे मुझे देखने लगे.
और जिमी रोने लगा क्योंकि वह
मेरा सैंडविच नहीं खाना चाहता था.





फिर ऐलिस पढ़ रही थी
-वह मरिनेर्स ग्रुप में है-
मेरे ग्रुप को वर्कबुक का एक पन्ना पूरा करना था.
मुझे याद नहीं आ रहा था कि
यह काम कैसे करना था.
इसलिये मैंने रोस्मैरी से पूछा.
“क्या तुम्हें यह भी नहीं करना आता?”
रोस्मैरी ने कहा.
मेरी तरह वह भी मूर्ख ग्रुप में है.



मिसेज़ गैलप मुझे मिस टाइलर के पास
ले गयी और बोली, “अगर रोनाल्ड मॉर्गन
अच्छा व्यवहार नहीं करता तो वह
कभी भी तीसरी कक्षा में न जा पायेगा.”
और मैंने रोस्मैरी को यह कहते हुए सुना,
“रोनाल्ड मॉर्गन वैसे भी तीसरी कक्षा में
कभी नहीं जा पायेगा.
वह अभी तक पढ़ ही नहीं पाता.”



अवकाश के समय हम गेंद खेलने के लिए बाहर गये. चूँकि मैं गेंद को सही तरीके से लपक नहीं सकता,

मैं मैदान के बाईं तरफ खेल रहा था.

मेरी ओर गेंद एक बार ही आई.

मैं उसकी ओर दौड़ा.

मैं गेंद पकड़ न पाया. आइसक्रीम लेने के लिए जो पैसे मेरी जेब में थे वह भी कहीं गिर गये.

“तुम्हारे कारण हम खेल में हार गये,” बिली चिल्लाया.

और टॉम ने कहा, “इस लड़के से तुम और क्या आशा करते थे?”





लंच के समय आइसक्रीम लेने के लिये
मेरे पास पैसे नहीं थे.
जिमी को मेरा पीनट बटर सैंडविच खाते
मैं देखता रहा. उसने कहा था कि
उस सैंडविच के बिना वह भूख से मर जाएगा.
रोस्मैरी की आधी कैंडी बार और
बिली की एक कुकी ही
मुझे खाने को मिली.



लंच के उपरान्त मिस टाइलर ने
रॉकेट्स को पढ़ने के लिये बुलाया.
मैं भी राकेट ग्रुप में हूँ.
रोस्मैरी ने पहला वाक्य पढ़ा.
और टॉम ने दूसरा.
उन्होंने पढ़ने में आज कोई गलती नहीं की.
जब मेरी बारी आई तो मैंने कहा,
“सैली एक घोड़ा था.”
मिस टाइलर ने कहा, “रोनाल्ड मॉर्गन,
यह गलत है.”
रोस्मैरी बोली, “सैली ने एक घोड़ा देखा.”
और टॉम ने कहा, “तुम भी कमाल के राकेट हो.”

घर जाने का समय हो रहा था.
मिस टाइलर ने कहा, “मुझे लगता है कि
पौधों का मॉनिटर आज फिर
पौधों को पानी देना भूल गया है.”
अंदाज़ा लगाओ कि पौधों का मॉनिटर कौन था?






मैं उठा और मैंने सारे पौधों को पानी दिया.
लेकिन जब अंतिम और सबसे बढ़िया पौधे को
मैं पानी दे रहा था तब मैं
खिड़की के बाहर देखने लगा.
और भूल से पौधे को मैंने
खिड़की से नीचे गिरा दिया.



आखिरकार घर जाने का समय हुआ.
मिस टाइलर ने मुझे एक नोट दिया.
“रोनाल्ड मॉर्गन,” उन्होंने कहा.
“इसे घर ले जाओ. इसे स्वयं पढ़ने की कोशिश करना.
अगर तुम न पढ़ पाए तो
मुझे विश्वास है कि
तुम्हारी माँ तुम्हारी सहायता करेगी.”

घर लौटते समय मैंने वह नोट पढ़ा.

प्रिय रोनाल्ड,

मुझे खेद है कि तुम्हारा
आज का दिन खराब था.
कल अवश्य एक अच्छा दिन होगा
क्योंकि कल मेरा जन्मदिन है.
तुम और मैं इस दिन को
खुशियों से भर देंगे.

सस्नेह

मिस टाइलर

हे.

मैंने सारा नोट स्वयं पढ़ लिया.

मैं पढ़ सकता हूँ.



ज़रा माइकल को तो बता दूँ.
वह मेरा सबसे अच्छा मित्र है.





“हेलो माइकल, मैं स्नैकी हूँ.
सोच कर बताओ कि आज क्या हुआ है?
मुझे अभी पता लगा है कि मैं पढ़ सकता हूँ.
और अनुमान लगाओ कि कल क्या है?
कल मिस टाइलर का जन्मदिन है.

मैं सोच रहा हूँ कि एक पौधा
उन्हें भेंट करूं.
मुझे पता है कि उन्हें एक पौधा चाहिये."



समाप्त